पंडित प्रेमनाथ डोगरा और उनके सहकर्मियों ने जोकि संघ से जुड़े हुए थे, दूरदर्शिता का परिचय देते हुए इस निर्णय पर पहुँचे कि एक रहनुमा, एक जमात एवं एक मनशूर की यह धोखेबाजी वाली दौड़ इस राज्य के लिए आने वाले समय में घातक सिद्ध होगी क्योंकि इससे निरंकुशता को बल मिलेगा एवं लोकराज की हत्या होगी क्योंकि बिना विरोधी दल के सत्तापक्ष भी एक क्रूर राजा की भांति व्यवहार करने लग पड़ता है। अतः इस रिक्त स्थान की पूर्ति हेतु सन् 1947 को यह निर्णय लिया गया कि एक ऐसे दल/पार्टी को प्रवहमान किया जाए जोकि इस राज्य का देश के अन्य राज्यों की भांति राष्ट्र के साथ पूर्ण एकीकरण कर सके एवं संपूर्ण राज्य में राष्ट्रवादी वातावरण तैयार कर सके।

पूर्णतयः विचार-विमर्श करने के पश्चात् यह निर्णय लिया गया कि इस दल/पार्टी का नाम "ऑल जे एण्ड के प्रजा-परिषद्" रखा जाएगा। दूसरी ओर महाराजा साहब अपनी संपूर्ण रियासत, जोकि पाकिस्तान द्वारा आक्रमण किये जाने से पहले विद्यमान थी, का भारत के साथ अधिमिलन कर चुके थे।

चूँकि शेख एवं उसके सभी साथी जिनका दूर-दूर तक लोकतांत्रिक मूल्यों के साथ कोई भी सरोकार नहीं था, इस नवनिर्मित पार्टी/दल के उद्भव से प्रसन्न नहीं थे। एवं यह पार्टी उनकी इच्छाओं एवं कामनाओं के बिलकुल विपरीत थी।

दूसरी तरफ, चूँकि महाराजा साहब जम्मू संभाग से थे और जन्म से एक डोगरा थे और नेशनल कॉंफ्रेंस के सभी बड़े नेता एवं कार्यकर्ता महाराजा साहब से घृणा करते थे इसलिए उन नेताओं एवं कार्यकर्ताओं में महाराजा के साथ-साथ सभी डोगराओं के लिए अंतर्निहित घृणा उत्पन्न हो गई। यह जानते हुए भी कि जनसाधारण डोगराओं का महाराजा के शाशनकाल से कोई लेन-देन नहीं था तथापि उनमें यह घृणा बढ़ती चली गई।

इस तथ्य को भलिभांति जानते हुए भी कि महाराजा साहब इसी मिट्टी के सपूत हैं ना कि कोई विदेशी, तो भी यह विचार करने योग्य है कि सन् 1942 में महात्मा गाँधी द्वारा विदेशी शाशकों के विरूद्ध चलाए गये भारत छोडो आंदोलन की तर्ज पर कश्मीर घाटी में शेख अब्दुल्लाह

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

ने सभी डोगराओं के विरूद्ध डोगरा विरोधी नारे/प्रचार वाक्यों का प्रसार करते हुए कश्मीर छोड़ो आंदोलन चलाया।

इस प्रचलित चेतना के परिणामस्वरूप जम्मू संभाग में प्रजा-परिषद् का तीव्रगामी विस्तार हुआ क्योंकि यहाँ पर संघ के अच्छे-अच्छे कार्यकर्ताओं की टीम कार्यरत थी।

जम्मू में प्रजा-परिषद् के विस्तार के परिणामस्वरूप शेख द्वारा संचालित संपूर्ण व्यवस्था तनावग्रस्त हो गई एवं शेख शत्रुतापूर्ण पद्धति का आश्रय लेने पर विवश हो गया।

अनेकों कार्यकर्ताओं को राज्य के बाहर निकाल दिया गया। फरवरी 1949 के दूसरे सप्ताह में पंडित प्रेम नाथ डोगरा जी एवं अन्य कार्यकर्ताओं को बिना किसी आरोप के गिरफ्तार करके श्रीनगर जेल स्थानांतरित कर दिया गया ताकि उन सब लोगों को भयावह परिस्थितियों में कड़ाके की सर्दी में खूब सताया जा सके।

प्रजा-परिषद् सत्याग्रहियों के विरूद्ध नेशनल कॉंफ्रेंस के सत्ताधारी शासकों की खीझ का अनुमान इस बात/तथ्य से लगाया जा सकता है कि श्रीनगर जेल के सूचना पट्ट एवं विवरणिका में प्रजा-परिषद् कार्यकर्ताओं को "शत्रु ऐजेंट" की सूचि में रखा जाता था।

उपरोक्त घटनाक्रम ने जनमानस में खतरे की घंटी बजाई और उनकी रिहाई के लिए एक सत्याग्रह आंदोलन उठ खड़ा हुआ। सैंकड़ों कार्यकर्ता बंधुओं को कैद/गिरफ्तार कर लिया गया और गंभीर एवं कठिन परिस्थितियों में रखा गया।

केन्द्र में कुछ राष्ट्रीय नेताओं के हस्तक्षेप के उपरांत ही पंडित प्रेम नाथ डोगरा एवं उनके सहकर्मियों को आठ माह की कैद के पश्चात रिहा कर दिया गया।

परंतु यह कदम अत्याचार एवं उत्पीड़न का अंत कदापि नहीं था। इस तथ्य का आंकलन इस घटना से लगाया जा सकता है कि विभिन्न-विभिन्न स्थानों पर भारतीय तिरंगा फहराने के जुर्म में तकरीबन 15 युवाओं की गोली मारकर हत्या कर दी गई एवं अन्य कई घायल हो गये। भयावह बात तो यह थी कि यह गोली पुलिस द्वारा चलाई गई थी। प्रजा-परिषद् द्वारा चलाए गये आंदोलन की मुख्य माँग

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

इस रियासत का भारत के अन्य भागों के साथ पूर्ण एकीकरण करना था एवं साथ ही साथ इस रियासत में आने के लिए और इस रियासत के बाहर जाने के लिए ''परमिट सिस्टम'' को समाप्त करवाना चाहती थी।

## डॉ श्यामा प्रसाद मुखर्जी

जब सत्याग्रहियों पर बेलगाम एवं अनियंत्रित तरीके से अत्याचार एवं उत्पीड़न हो रहे थे तब डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी ने इस रियासत का दौरा करने का निर्णय लिया जो कि एक ''शांति मिशन'' था। परंतु बिना परमिट के इस रियासत में भीतर आने के अपराध में उन्हें रावी दरिया पर बने पुल के मध्य से गिरफ्तार करके राज्य की पुलिस द्वारा जीप में बैठाकर श्रीनगर ले जाया गया जहाँ पर उन्हें निशात बाग में बनी हुई एक झोपड़ी में रखा गया। यह झोपड़ियाँ मालियों के रहने हेतु बाग में बनाई गई थी। स्मरण रहे कि परमिट सिस्टम भी एक प्रकार के वीसा की भांति ही था जो एक देश से दूसरे देश में आने-जाने के लिए अनिवार्य होता है।

**निशात बाग श्रीनगर के पिछली ओर स्थित उस छोटी सी झोपड़ी का दृश्य जहां पर डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी को गिरफ्तार करके रख गया था।**

डॉ. मुखर्जी का निधन 22/23 जून 1953 की काली रात को विचित्र एवं रहस्यमयी परिस्थितियों में हुआ था। इससे भी विचित्र यह बात थी कि बंगाल के तत्कालीन मुख्यमंत्री श्री बी.सी. रॉय एवं वयोवृद्ध माता श्रीमति योग मायाजी एवं समाज के विभिन्न वर्गों द्वारा की गई माँग के बावजूद भी कोई जांच या पूछताछ नहीं की गई।

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

जब से श्रीनगर में आने वाले विभिन्न प्रांतों के लोग उपरोक्त झोपड़ी वाले स्थल को देखने बड़ी संख्या में आने लगे थे तब से ही इस झोपड़ी को वहाँ से हटा दिया गया था।

## पंडित प्रेम नाथ डोगरा जी की दूरदर्शिता

पंडित प्रेम नाथ डोगरा जी में किसी भी लोक विवादास्पद विषय को बात-चीत के माध्यम से सुलझाने की एक महान कला थी, वह सदैव अपने सहकर्मियों एवं अनुचरों से बातचीत की कला में प्रवीण होने के लिए प्रेरित करते थे और कहते थे कि सदैव युक्तियुक्त एवं सारगर्थित बात करनी चाहिए। वह धर्म, सम्प्रदाय एवं रंगभेद पर आधारित किसी भी प्रकार के विभाजन या भेदभावपूर्ण रवैये के विरूद्ध थे। उन्होंने मोहम्मद अली जिन्ना के द्विराष्ट्रीय सिद्धांत को घृणित एवं भयानक बताया था क्योंकि यह सिद्धांत संप्रदायिकता पर आधारित था और विभिन्न मत पंथों को मानने वाले लोगों के मध्य दुर्भावना उत्पन्न करता था। पंडित जी का यह विचार था कि धार्मिक मत सदैव ईश्वर को पूजने एवं शांति, समृद्धि एवं प्रशांति को प्राप्त करने के रास्ते हैं। कोई भी इन्हें अपनी-अपनी पूजा पद्धति के अनुसार मंदिर या मस्जिद या गिरजाघर या अन्य कहीं भी प्राप्त कर सकता है। परंतु कहीं भी इन सब को हम राष्ट्रीयता या अन्य राजनैतिक पहचान बनाने हेतु इस्तेमाल नहीं कर सकते हैं। उनका यह विचार था कि यदि धर्म को इस प्रकार के विभाजन के लिए प्रयुक्त किया गया तो भारत वर्ष मुश्किल से ही एक राष्ट्र के रूप में दिख पाएगा क्योंकि यहाँ पर तो विभिन्न प्रकार के अनेकों मत एवं पथ हैं जिससे हम ईश्वर को प्राप्त कर सकते हैं।

वह इस बात पर सदैव बल देते थे कि हम सब भारतीयों की एक सामूहिक संस्कृति है। हमारे पूर्वज एक थे। हम सब एक साथ रह रहे थे। हमारा रक्त भी एक ही था।

श्री डोगरा जी सदैव इस तथ्य पर जोर देते रहे कि धर्म परिवर्तन करने से किसी का भी भूतकाल या फिर रक्त नहीं बदल जाता है।

वह निरंतर यह तर्क देते रहे कि यदि धर्म किसी राष्ट्र का आधार होता तो मुस्लिमों का एक देश होता, बौद्धों का भी एक ही राष्ट्र होता

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

और ईसाईयों ने भी अपना अलग ही राष्ट्र बना लिया होता। परंतु वास्तव में यहाँ पर कुछ भी ऐसा नहीं है। पंडित जी का यह मानना था कि भारत का विभाजन पूर्वनियोजित एवं दुर्भाग्यपूर्ण था। उन्होंने कहा था कि कश्मीर न केवल कूटनीतिक आधार पर बल्कि अंतर्भाग पर भी भारत के लिए महत्त्वपूर्ण है।

## अस्त्रविराम

पंडित डोगरा सन् 1948 में किए गए अस्त्रविराम के बिल्कुल विरूद्ध थे क्योंकि उस समय भारतीय सेना बड़ी तीव्र गति से आगे बढ़ रही थी एवं शत्रु द्वारा कब्जाए गये छेत्रों को मुक्त करवा रही थी और पाकिस्तानी घुसपैठिये पीछे भागने पर विवश हो चुके थे। उनका यह दृढ़ विश्वास था कि पाकिस्तान द्वारा जम्मू व कश्मीर राज्य के अधिकांश भागों पर कब्जा किया जाना दोनों पड़ोसी देशों के मध्य विवाद की जड़ बन जाएगा। इतना ही नहीं पाकिस्तान का कोई भी कानूनी अधिकार इन क्षेत्रों पर नहीं है। उसकी स्थिति एक घुसपैठिये से कम बिल्कुल भी नहीं है।

परन्तु नेहरू जी को गलत विचारों से संचालित किया गया। वह कश्मीर मुद्दे पर केवल शेख अब्दुल्लाह की सलाह ले रहे थे और किसी भी व्यक्ति की तुलना में वह उनपर अधिक भरोसा कर रहे थे। परंतु सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण बात यह है कि शेख की उन क्षेत्रों पर कोई भी विशेष रूचि नहीं थी क्योंकि उन क्षेत्रों पर शेख की पकड़ ही नहीं थी और वो सारे के सारे क्षेत्र कश्मीर के बाहर थे। अतः वह सभी लोग जो शत्रु द्वारा कब्जाई गई भूमि पर रहते थे उन्हें लुटेरों की दया पर छोड़ दिया गया था। यह तथ्य विचार करने योग्य है कि आक्रमण से पूर्व लगभग 35% हिन्दू, सिक्ख एव अन्य अल्पसंख्यकों की जनसंख्या पाक द्वारा कब्जाए गए एवं अनिधिकृत नियंत्रण में लाए गये क्षेत्रों में रहती थी परंतु अब मुश्किल से ही एक भी व्यक्ति बचा हो जो इन समुदायों से संबंधित हो। सभी के सभी अल्पसंख्यक समुदायों के लोग या तो मार दिये गये या फिर बलपूर्वक ईस्लाम में परिवर्तित कर दिये गये। दो भाईयों में से एक भाई जो भारत आ गया वह सिक्ख धर्म में रह सका परन्तु दूसरा भाई जो पाक अधिकृत जम्मू-कश्मीर में रह गया और भारत की ओर प्रवास नहीं कर सका वह जबरन मुस्लिम बना दिया गया।

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

एक सिक्ख लड़के को जो भारत की ओर प्रवास नहीं कर सका उसे जिहादियों द्वारा इस्लाम धर्म में परिवर्तित कर दिया गया।

## महाराजा साहब को देश निकाला

वस्तुतः नेहरू-शेख की जोड़ी ने बैरभाव की सारी हदें पार करते हुए महाराजा हरि सिंह जी को राज्य से बाहर निकाल कर एक प्रकार का देशनिकाला दे दिया और वह विवश होकर मुम्बई में रहने लगे जहाँ अपने लोगों से दूर उनका देहांत एक अस्पताल में बड़ी ही दयनीय स्थिति में हुआ। अंतिम पलों में महाराजा के समीप उनके परिवार का कोई भी व्यक्ति नहीं था। एक ऐसे महाराजा का राज्य से बाहर निकाला जाना जिनके हस्ताक्षर द्वारा विलय प्रपत्र पर हस्ताक्षर करने के पश्चात ही विधिपूर्वक जम्मू व कश्मीर राज्य भारतीय संघ का अभिन्न अंग बन सका था, बड़ी ही दुखदायी घटना थी।

प्रजा-परिषद् की यह माँग थी कि महाराजा जम्मू-कश्मीर के साथ भी ऐसा व्यवहार किया जाए जैसा अन्य 500 राजाओं एवं नवाबों के साथ किया गया है प़रन्तु प्रजा-परिषद् की इस माँग को अन्यत्र लिया गया एवं परिषद् की संज्ञा एक प्रतिक्रियावादी संगठन के रूप में की गई और यह दुष्प्रचार किया गया कि प्रजा-प्ररिषद् सामंतशाही एवं तानाशाही को पुनःस्थापित करने हेतु महत्त्वाकांक्षी है। अतः प्रत्येक पल एवं प्रत्येक कदम-कदम पर प्रजा-परिषद् की छवि धूमिल करने की चेष्टा की गई एवं बिना किसी मुकदमें के प्रजा-परिषद् कार्यकर्ताओं को जेलों में डालकर यातनाएं दी जाने लगी।

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

## कश्मीर में उग्रसुधारवाद

पंडित प्रेमनाथ डोगरा जी द्वारा चेतावनी दिए जाने के पश्चात भी कांग्रेस ने कश्मीर में उग्रसुधारवाद एवं अलगाववाद के बीज बो दिए ताकि वह, उस शेख मोहम्मद अब्दुल्लाह के साथ राजनैतिक गठजोड़ कर सके जिसमें कभी कांग्रेसियों को गंदी नाली के कीड़े की संज्ञा दी थी वह भी तब जब 1967 में उसने विधानसभा चुनावों का बहिष्कार करने का आह्वान किया हुआ था।

शेख द्वारा संचालित ''जनमत संग्रह फ्रंट'' को प्रतिक्रिया देने हेतु सत्ताधारी कांग्रेसी नेताओं ने शेख के समस्त पारंपारिक विरोधियों, जिनमें मिरवाईज़ एवं जमात-ए-इस्लाम अधिष्ठान कश्मीर ईकाई ( सम्मिलित हैं ) को उत्साहित करना शुरू कर दिया।

सन् 1972 के विधानसभा आम चुनावों में जमात-ए-इस्लाम के पाँच सदस्यों ने जीत हासिल करके विधानसभा में प्रमुख विरोधी दल की भूमिका निभाई। इस दल का नेता था कारी सैफ-उ-दीन एवं उपनेता था सैयद अली शाह गिलानी।

## उपलब्धियाँ

जम्मू व कश्मीर राज्य एवं भारत के अन्य भागों के मध्य अवरोध को पूर्णतयः समाप्त करने हेतु किये गये कठिन संघर्ष के परिणामस्वरूप अनेकों उपलब्धियाँ प्राप्त हुई जो कि निम्नलिखित है :-

(1) राज्य में आने एवं रहने हेतु एवं इसके विपरीत राज्य के बाहर रहने एवं जाने हेतु वीसा की भांति रखे गये परमिट सिस्टम नियम की अनिवार्यता को समाप्त करवा दिया गया।

(2) बाहर से राज्य में आने वाली एवं राज्य से बाहर जाने वाली

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

समस्त वस्तुओं पर निर्धारित कस्टम नियमावली समाप्त करवा दी गई।

(3) वित्तिय एकीकरण करवाया गया जिससे पैसे का प्रवाह राज्य में बढ़ सके एवं इस राज्य तक लेखा नियंता एवं महालेखा परीक्षक का क्षेत्राधिकार बढ़ा दिया गया।

(4) इस राज्य को भारतीय चुनाव आयोग एवं सर्वोच्च न्यायालय के क्षेत्राधिकार में लाया गया। निर्वाचित संस्थाओं में निर्विरोध चुने जाने का रिवाज़ समाप्त करवा दिया गया क्योंकि इससे पहले पूर्णबहुमत वाले पदों में निर्विरोध हेरफेर करके आपस में बाँट लिया जाता था। लोकसभा एवं राज्य सभा के सदस्यों को चुनावों के माध्यम से न चुना जाकर केवल मनोनीत किया जाता था।

(5) प्रजा-परिषद् के द्वारा किये गये संघर्ष के परिणामस्वरूप अन्य राज्यों की तर्ज पर इस राज्य में भी सदर-ए-रियासत नामावली को बदलकर गवर्नर कर दिया गया एवं प्रधानमंत्री की नामावली को बदलकर मुख्यमंत्री कर दिया गया।

(6) अधिकांश भारतीय कानूनों के अधिकार क्षेत्रों को बढ़ाकर जम्मू-कश्मीर राज्य पर लागू कर दिया गया ताकि जम्मू-कश्मीर के जनसाधारण को लाभ मिल सके।

(7) प्रेस की स्वतंत्रता भी एक मुख्य उपलब्धि थी।

## एक निशान, एक विधान, एक प्रधान

डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी जी की एक निशान, एक विधान, एक प्रधान के लक्ष्य वाली राजनैतिक वंशावली को शनैः शनैः नियमित यात्रा के रूप में उनके पश्चात आने वाली पीढ़ी ने उन्हीं के पद् चिन्हों पर चलते हुए अग्रसर किया जिसके परिणाम स्वरूप 11.09.1964 को बिजनौर से लोकसभा सदस्य श्री प्रकाश वीर शास्त्री जी ने लोकसभा में अनुच्छेद 370 को समाप्त करने हेतु एक निजी विधेयक पेश किया जिसे जम्मू व कश्मीर राज्य का प्रतिनिधित्व करने वाले 6 में से 6 लोकसभा सदस्यों का समर्थन बड़ी तेजी से मिलना आरम्भ हुआ। परन्तु दिनांक 04.12.1964 को श्री इंद्रजीत मल्होत्रा, शाम लाल सराफ, गोपाल दत्त मैंगी एवं अन्य तीन लोकसभा सदस्यों में आपसी मतभेद

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

होने के कारण यह निजि विधेयक लोकसभा में परास्त हो गया। केन्द्र में श्री लाल बहादुर शास्त्री जी की सरकार होने के कारण यह निजी विधेयक परास्त होने के बावजूद भी चर्चा का विषय बन गया जिसे संसद के दोनों सदनों के प्रतिनिधियों का नैतिक एवं न्यायसंगत समर्थन मिला। इस नैतिक समर्थन को देखते हुए यह कयास लगने प्रारम्भ हो गये कि इस विधेयक को निजि विधेयक के रूप में ही नहीं अपितु एक सरकारी विधेयक के रूप में सदन पटल पर पेश किया जाएगा परन्तु केन्द्र में अचानक शास्त्री जी की सरकार गिर जाने से एवं इसके पश्चात केन्द्र में श्रीमती इंदिरा गाँधी जी की सरकार बन जाने के कारण यह विधेयक दबा दिया गया। इसके पश्चात अनुच्छेद–370 को निरस्त करने हेतु दिनांक 09.07.1971 को भी अटल बिहारी वाजपेयी जी द्वारा एक निजि विधेयक पुनः लोकसभा के पटल पर रखा गया जिसका क्रमांक था 86/1971. इसका मुख्य लक्ष्य एवं उद्देश्य था, ‘‘संविधान के लागू होने के बीस वर्ष पर्यन्त भी जम्मू–कश्मीर राज्य का विशेष दर्जा पोषित करते रहना एक कालनिर्धारण त्रुटि है जिसे अब निकाल बाहर करना चाहिए’’। संसद की व्यापक वैधानिक योग्यता कभी भी किसी एक राज्य को स्वार्थी स्वैच्छा पर निर्भर नहीं रह सकती है कम से कम संसद के संप्रभुता वाले मुद्दों पर आधारित विषयों पर। अतः यह अतिआवश्यक हो चुका है कि संघीय सूची में विद्यमान विषयों पर कानून बनाने वाले केन्द्र के अधिकारों का एवं शक्तियों का अतिशीघ्र सहारा लिया जाए और यह सुनिश्चित किया जाए कि जम्मू व कश्मीर रियासत द्वारा लिए जा रहे विशेषाधिकार का आनंद दिनांक 26/01/1972 तक समाप्त कर देना चाहिए।

इतना ही नहीं शेख मोहम्मद अब्दुल्लाह ने भी अपने जीवन के अंतिम दिनों में यह स्वीकार किया था कि अनुच्छेद 370 कोई कुरान में लिखित बात नहीं है जिससे बदला/हटाया नहीं जा सकता। ऐसा उन्होंने दिनांक 02.03.1981 को जम्मू स्थित राज्य विधान सभा में बोलते हुए कहा था, शायद उस समय उनकी अंतरात्मा को पापबोध हो गया होगा कि अनुच्छेद 370 जैसे खतरनाक नियम को संविधान में लाना उनके जीवन का सबसे बड़ा अपराध था। अनुच्छेद 370 हटने से राज्य में सफलता के नये अयाम/रास्ते खुलेंगे।

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

उत्तरोत्तर प्रगति करने वाले राज्य जम्मू व कश्मीर का भविष्य एवं सुंदर भाग्य, जिसे अनेकों बाधाओं एवं अवरोधकों ने निगल लिया था, एकाएक उस समय बदल गया जब श्री नरेन्द्र मोदी दूसरी बार प्रधानमंत्री चुने जाने के पश्चात सत्ता में तुफानी पारी की भांति पूर्ण बहुमत के साथ मई 2019 के अंतिम सप्ताह में आए और श्री अमित शाह जी केन्द्रीय गृह मंत्री चुनकर आए। इस जुगलबंदी ने अपनी सरकार के पूर्वकार्यकाल में किए गये गहन अध्ययन एवं गृहकार्य के परिणाम स्वरूप डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी जी की अंतिम इच्छा एक निशान, एक विधान, एक प्रधान, जो कि पिछले सात दशकों से अधर में लटकी हुई थी को सही मायने में चरितार्थ करने हेतु एवं डॉ. मुखर्जी जी को सही मायने में श्रद्धासुमन समर्पित करने हेतु एवं उनकी अंतिम इच्छा की ताजपोशी हेतु भारतीय संविधान के अनुच्छेद 370(1) में निहित राष्ट्रपति की शक्तियों को उपयोग करते हुए जम्मू व कश्मीर राज्य के संबंध में संविधान के प्रारूपों के तहत आदेश संख्या 272/2019 पारित करते हुए भारतीय संविधान के समस्त प्रारूपों, जिनमें समय समय पर संशोधित हुए प्रारूप की सम्मिलित हैं, को अपवादों एवं सुधारों सहित, जम्मू व कश्मीर राज्य को लागू संविधान के समस्त प्रारूपों जिनमें संशोधित प्रारूप भी सम्मिलित है के 1954 में पारित आदेश को अधिग्रहण करते हुए पूर्ण भारतीय संविधान को इस राज्य पर लागू कर दिया। उत्तरोत्तर प्रगति करते हुए सरकार ने इस प्रयास को आगे बढ़ाते हुए उपरोक्त राष्ट्रपति के आदेश, जिसे जम्मू व कश्मीर राज्य में लागू, संवैधानिक आदेश भी कहते हैं को संसद के दोनों सदनों द्वारा अनुमोदित भी करवा लिया गया, ऐसा भारत सरकार के प्रस्ताव के रूप में हुआ जिसे श्री अमित शाह जी ने राज्य सभा में दिनांक 05/08/2019 में एक बिल संख्या 29/2019 के रूप में पेश किया ताकि जम्मू व कश्मीर राज्य को पुनः संगठित किया जा सके एवं उसके साथ संबंधित एवं संलग्न विषयों जिनका मुख्य ध्येय एवं उद्देश्य निम्नलिखित है, पर पुर्नविचार किया जा सके :-

**''जम्मू एवं कश्मीर राज्य के लद्दाख विभाग का क्षेत्रफल विस्तृत है जिसका भूभाग बड़ा ही कठिन है एवं वहां का जनसंख्या घनत्व भी बहुत**

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

**विरला है। लद्दाख के लोगों की एक लंबित मांग रही है कि उसे केन्द्र शासित प्रदेश का दर्जा दिया जाये ताकि वहाँ के लोग अपनी महत्त्वाकांक्षाओं एवं अभीप्साओं को प्राप्त करने हेतु सक्षम बन सकें। लद्दाख का केन्द्र शासित प्रदेश विधायिका रहित होगा।''**

क्रमशः वर्त्तमान जम्मू व कश्मीर राज्य में प्रचलित आंतरिक सुरक्षा की स्थिति, जिसमें सीमा पार से प्रयोजित आतंकवाद आग में घी डालने का काम कर रहा था, को देखते हुए एक अलग जम्मू व कश्मीर केन्द्र शासित प्रदेश बना दिया गया। जम्मू व कश्मीर केन्द्र शासित प्रदेश में विधायिका का प्रावधान रखा गया।

उपरोक्त बिल विस्तृत चर्चा के उपरांत राज्य सभा एवं लोकसभा में दिनांक 5 एवं 6 अगस्त 2019 को दो-तिहाई बहुमत के साथ संसद के दोनों सदनों द्वारा पारित कर दिया गया। अतः उपरोक्त बिल अब जम्मू व कश्मीर राज्य पुर्नगठन अधिनियम 2019 (संख्या क्रम 34/2019) का रूप ले चुका था जिस पर महामहिम राष्ट्रपति जी ने दिनांक 09.08.2019 को हस्ताक्षर कर दिये और इसी दिन इस अधिनियम को भारत सरकार के राजपत्र में प्रेषित कर दिया गया। अतः उपरोक्त अधिनियम को पारित कर गत केन्द्र सरकार ने पूर्व सरकारों द्वारा की गई त्रुटियों का सुधार करते हुए इस कारणवश शहीद हुए डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी को श्रद्धासुमन समर्पित किए एवं उनके स्वपन को पूर्ण करते हुए पंडित प्रेम नाथ डोगरा, स्वर्गीय प्रकाश वीर शास्त्री, श्री अटल बिहारी वाजपेयी, सन् 1964 एवं 1972 में राज्य का प्रतिनिधित्व करने वाले सभी लोकसभा सदस्यों एवं सन् 1971-72 और सन् 1964 में बिल का समर्थन करने वाले अन्य लोकसभा सदस्यों के साथ-साथ सन् 1953 से लेकर अब तक भिन्न-भिन्न परिदृश्यों में भिन्न-भिन्न आंदोलनों में शहीद हुए अनेकों महान आत्माओं एवं शांति और सौहार्द का संदेश देते-देते 06.08.19 को परलोक गामी हुईं भा.ज.पा. की वरिष्ठ नेत्री एवं केन्द्रीय मंत्री श्रीमती शुषमा स्वराज जोकि इस अवसर की चिरकाल से प्रतीक्षा कर रही थीं को एक प्रकार की विनम्र श्रद्धांजलि ही थी। उपरोक्त अधिनियम एवं आदेश उस वक्त यर्थाथ होते हुए प्रतीत हुए जब दिनांक 25.08.2019 को श्रीनगर

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

स्थित सचिवालय की छत पर लहराते हुए राज्य के ध्वज को नीचे उतार दिया गया।

श्री अटल बिहारी वाजपेयी, श्री बलराज मधोक, श्री लाल कृष्ण आडवाणी, श्री केदार नाथ साहनी, श्री बैधगुरू दत्त, श्री टेकचंद एवं उनके समकालीन एवं समकक्ष केन्द्रीय नेताओं के साथ-साथ पंडित प्रेम नाथ डोगरा, श्री भागवत स्वरूप, श्री गोपाल दास सच्चर, श्री ठाकुर बलदेव सिंह, श्री लुद्रमनी सांगरा, श्री शाम लाला शर्मा, श्री ऋषि कुमार कौशल, श्री शिव चरण गुप्ता, श्री वैध विष्णु दत्त, प्रो. चमन लाल गुप्ता, श्री महेश चंद्र, श्री सहदेव सिंह, श्री राजेन्द्र गुप्ता, श्री चगग्र सिंह, श्री पारस राम पछेयाला, श्री रघुनाथ सिंह सम्बेयाल, श्री लब्बुराम, श्री राम नाथ मन्हास, श्री राम नाथ बलगोत्रा, श्री अमरनाथ गुप्ता, श्री लाल चंद अग्रवाल, श्री सांझी राम गुप्ता, डॉ. ओम प्रकाश मैंगी, श्री दया कृष्ण कोतवाल इत्यादि जम्मू व कश्मीर के नेताओं ने सन् 1952-53 आंदोलन में शेख की क्रूर सत्ता के विरूद्ध भयावह आंदोलन किया था और यह आंदोलन निरंतर 65 वर्षों तक चला और फिर जाकर कहीं सफलता प्राप्त हुई।

केन्द्र एवं जम्मू व कश्मीर राज्य दोनों में ही पार्टी के नेतृत्व के अनथक प्रयासों के परिणाम स्वरूप ही जम्मू व कश्मीर राज्य को चिरपरीक्षित अवसर प्राप्त हुआ जिससे ज्चलंत समस्याओं का समाधान संभव हो पाना सफल हुआ। इन सब ज्चलंत समस्याओं का समाधान निकट आता प्रतीत हुआ जब 2014 आम चुनावों से पहले पार्टी प्रमुख श्री राजनाथ सिंह जी ने श्री नरेंद्र मोदी जी को पार्टी के प्रधानमंत्री उम्मीदवार के रूप में सामने लाया एवं नरेंद्र मोदी जी के सफल नेतृत्व में भा.ज.पा. की सरकार केन्द्र में प्रचंड बहुमत के साथ चुनकर आई। सरकार में आने के तुरंत बाद इस लंवित मुद्दे को राष्ट्रीय विषय मानकर सरकार ने एक निशान, एक विधान, एक प्रधान के विषय को स्वयं अपने स्तर पर सुलझाने का निर्णय लिया एवं समाधान पर शोध करना प्रारम्भ कर दिया। गहन शोध के उपरांत ही भा.ज.पा. की पहले चरण वाली सरकार ने इस समस्या का समाधान दूसरे चरण वाली भाजपा की सरकार के समक्ष रखा जिसका दूसरा चरण मई 2019 में भारत के दो महान रत्न प्रधानमंत्री श्री नरेंद्र मोदी

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

एवं केन्द्रीय गृह मंत्री श्री अमित शाह जी की सफल एवं दूरदृष्टीता के अंतर्गत उनके सफल नेतृत्व में आरम्भ हुआ।

राज्यसभा सदस्य श्री ठाकुर शमशेर सिंह जी के साथ-साथ जम्मू व कश्मीर से समस्त लोकसभा सदस्य जो भा.ज.पा. की टिकट पर चुनाव जीतकर आए थे जैसे डॉ. जितेंद्र सिंह जी, श्री जुगल किशोर शर्मा जी एवं श्री यमयंगसैरिंग नामंगयाल जी के सक्षम प्रतिनिधित्व में जम्मू व कश्मीर के लोगों की आवाज संसद में पूरजोर तरीके से रखी गई जिससे इन महान नेताओं को विपक्ष के विरोध का भी सामना करना पड़ा। इतना ही नहीं लोकसभा में इस विषय पर बैध विष्णु दत्त, ठाकुर बलदेव सिंह एवं तीन बार लोकसभा में जम्मू व कश्मीर का प्रतिनिधित्व करने वाले प्रो. चमन लाल जी (1996-2004) ने भी गहन रूची दिखाई थी।

केन्द्रीय नेताओं जैसे श्री अविनाश शय खन्ना (प्रभारी जम्मू व कश्मीर) और राष्ट्रीय उपाध्यक्ष के साथ-साथ श्री राम-माधव जी (राष्ट्रीय महामंत्री) व श्री रवीन्द्र रैणा (राज्य प्रधान) के योगदान को भी नहीं भुलाया जा सकता। इस गति को संगठन महामंत्री श्री अशोक कौल जी ने गत पाँच वर्षों में यथोचित प्रोत्साहन एवं संवेग प्रदान किया।

जय भारत

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

## जिन्होंने अपना जीवन हमारे भविष्य के लिए न्यौछावर कर दिया

1. **डॉ. श्यामा प्रसाद मुखर्जी** 23.06.1953
(राज्य में बिना परमिट प्रवेश किया)

**( शेख मोहम्मद अब्दुल्लाह द्वारा संचालित तत्कालीन सरकार ने तिरंगा झंडा फहराने के जुर्म में पुलिस फायरिंग करवाकर निम्नलिखित लोगों की जान ले ली )**

2. **बाबा कृष्ण दास** (पुक्खरनी –सुंदरबनी) 29.12.1952
3. **बाबा राम जी दास** (सोदरा – सुंदरबनी) 29.12.1952
4. **श्री वेलीराम** (नंदनी – सुंदरबनी) 29.12.1952
5. **श्री भीक्म सिंह** (हीरा – नगर) 11.01.1953
6. **श्री बिहारी लाल** 11.01.1953
7. **श्री नानक चंद** (धौंचक्क – ज्यौड़ियाँ) 30.01.1953
8. **श्री बलदेव सिंह** (रत्ती – दंदा) 30.01.1953
9. **श्री बसंत चंद** (मट्टु – ज्यौड़ियाँ) 30.01.1953
10. **श्री सॉईं सिंह** (भौपर – सुंदरबनी) 30.01.1953
11. **श्री त्रिलोक सिंह** (परवल) 30.01.1953
12. **श्री बरयाम सिंह** (भौपर – सुंदरबनी) 30.01.1953
13. **श्री शिव जी** (बलौट – राम बन) 01.03.1953
14. **देवी सरन** (बलौट – राम बन) 01.03.1953
15. **श्री भगवान दास** (कन्ठी – राम बन) 01.03.1953

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

## भाजपा / राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ के नेता जिन्हें आतंकियों द्वारा निशाना बनाया गया

| | | |
|---|---|---|
| 1. | श्री कृष्ण लाल बागी ( बिश्नाह ) | 04.08.1972 |
| 2. | श्री टीका लाल टपलू ( श्रीनगर ) | 13.09.1989 |
| 3. | पं. प्रेम नाथ भट्ट ( श्रीनगर ) | 27.12.1989 |
| 4. | श्री सुरिन्दर चट्ठा ( ख्वाजा बाग ) | 03.05.1990 |
| 5. | श्री मनमोहन शर्मा ( बारामूला ) | 18.05.1990 |
| 6. | श्री रजिन्दर टिक्कू ( शोपियां ) | 20.06.1990 |
| 7. | श्री विभीषण सिंह ( रामबन ) | 1990 |
| 8. | श्री संतोष ठाकुर ( डोडा ) | 19.12.1992 |
| 9. | श्री सतीश भंडारी ( डोडा ) | 10.05.1993 |
| 10. | श्री स्वामी राज कट्टल ( डोडा ) | 22.09.1993 |
| 11. | श्री रूचिर कुमार ( डोडा ) | 07.06.1994 |
| 12. | श्री मोहन सिंह ( डोडा ) | 19.02.1996 |
| 13. | श्री महेश्वर सिंह ( भदरवाह ) | 27.03.1996 |
| 14. | श्री सुशील भट्ट ( बारामूला ) | 15.06.1997 |
| 15. | श्री अनिल परिहार ( किश्तवार ) | 01.11.2018 |
| 16. | श्री चंद्रकांत ( किश्तवार ) | 09.04.2019 |

## नेतागण जो 1952-1953 के आंदोलन का नेतृत्व कर रहे थे

1. पं. प्रेम नाथ डोगरा ( जम्मू )
2. ठाकुर सहदेव सिंह ( अखनूर )
3. श्री ऋषि कुमार कौशल ( रियासी )
4. लाला रूपचंद नंदा ( रियासी )
5. श्री माधव लाल नंदा ( रियासी )
6. श्री मैग राज वाली ( राजौरी )
7. लाल शिव चरण गुप्ता ( उधमपुर )
8. दया कृष्ण कोतवाल ( भद्रवाह )
9. अधिवक्ता हंस राज ( रामनगर )
10. कृपा राम कोतवाल ( भद्रवाह )

19. श्री सुरींद्र कुमार उवत ( कठुआ )
20. ठाकुर बलदेव सिंह ( हीरानगर )
21. श्री रूद्रमनी सांगड़ा ( हीरानगर )
22. श्री ओम् प्रकाश सांगड़ा ( हीरानगर )
23. श्री मुल्खराज पारगल ( सांबा )
24. मास्टर ध्यान सिंह ( गुड़ा सलाथिया )
25. श्री शिवलाल ( आर.एस.पुरा )
26. अधिवक्ता दिुर्गा दास डोगरा
27. पं. नैन चंद शर्मा ( भौर कैंप )
28. शाम लाल शर्मा ( जम्मू )

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

11. स्वामी राज काट्ल ( डोडा )
12. अधिवक्ता स्वामी राज कोतवाल ( भद्रवाह )
13. ठाकुर सुरजीत सिंह ( भद्रवाह )
14. मनमोहन गुप्ता ( किश्तवार )
15. ठाकुर ध्यान सिंह ( बिलावर )
16. श्री महेशचंद्र ( बसोहली )
17. श्री चग्गर सिंह ( कठुआ )
18. ठाकुर रंजीत सिंह ( नगरी परोल, कठुआ )
29. दुर्गा दास वर्मा ( जम्मू )
30. श्री भागवत स्वरूप ( जम्मू )
31. श्री राम स्वरूप गुप्ता ( जम्मू )
32. श्री रघुनाथ सिंह सम्वेयाल ( सांबा )
33. फकीर चंद राजधान ( डोडा )
34. लाला दीनानाथ गंडोत्र ( उधमपुर )
35. विधाप्रकाश पाधा ( कठुआ )
36. श्री राजेन्द्र सिंह ( पुरखू )

## Courtesy

**Sh. Rakesh Mahajan**

* All Cells Incharge BJP (J&K U.T.)
* Former Chairman Govt. I.T.I (Distt. Rajouri)

**Sh. Sham Lal Langar**

* State Convenier, Trade & Industrial Cell B.J.P (J&K U.T.)
* President Akhil Bharrtiya Mahajan Shiromani Sabha

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri

## UNYIELDING DOGRA

The Praja Parishad in J&K was formed to keep the spirit of Democracy alive. While many were buckling under various kinds of pressure, but Pandit Prem Nath Dogra stood like a rock. He faced all the suffering and difficult situation with great perseverance and determination despite his age factor.

**Many observer hold the views :**

"Pandit Prem Nath Dogra was Praja Parishad or in other words the Parishad and service to the society was Pandit Ji, for him India is the Real Mother - Bharat Mata".

Hence this book is being dedicated to this great soul whose mission was unity and integrity of India with equal rights to all irrespective of religious faith and gender as also the region.

*Written & Compiled by:*

**Prof. Kulbhushan Mohtra**

**Nana Ji Deshmukh Library and Documentation Department**

Trikuta Nagar, Jammu, (J&K)

+ 91 94191 89333  Email : kulbjp@gmail.com

J.K. PAPYRUS # 70062 30646

CC-0. Nanaji Deshmukh Library, BJP, Jammu. Digitized by eGangotri